**प्रेरणामय धन**

ददी रेक्णस्तन्वे ददिर्वाजेषु पुरुहूतवाजिनम् ।

ऋ० ८-४६-१५

तू ही देता रेक्ण, प्रेरणामय धन जो सबका हित करता
देता वसु, जो हमें बसाता, घर को प्रतिपल सुख से भरता
हे प्रभु इन्द्र, न ऐश्वर्यों का तेरा अन्त कभी हो सकता
तुझे बुलाते हैं सब, तू है महाशक्ति से पूरित करता

**उचित का ध्यान**

वसू रुद्रा पुरुमन्तू वृधन्ता दशस्यतं नो वृषणावभिष्टौ ।
दस्रा ह यद् रेक्ण औचथ्यो वां प्र यत् सस्रा अकवाभिरूती ।।

ऋ० १-१५८-१

जो बनता औचथ्य यहां नर, सदा उचित का जिसको ध्यान
प्रभु की व्यापक दिव्य शक्तियां देतीं उसे रेक्ण का दान
साधु जनों की हैं रक्षक वे, दुष्टों का करती हैं नाश
कभी नहीं वे धोखा खातीं, मति का उनमें भरा प्रकाश
सत्पथ पर श्रम मनुज करे जो, उसको कोई कमी नहीं
उसके हित हैं सदैव अकृपण दिव्य शक्तियां सभी कहीं

## रिक्थम्

**प्रभु को खरीद लो**

न जामये तान्वो रिक्थमारैक् चकार गर्भं सनितुर्निधानम् ।
यदी मातरो जनयन्त वह्निमन्यः कर्ता सुकृतोरन्य ऋन्धन् ।।

ऋ० ३-३१-२

रिक्थ चाहिए ? यहां सभी के लिए वसीयत है ईश्वर की
इस तन के स्वामी ईश्वर ने ली जिम्मेवारी है नर की

किन्तु न चलता कोई रिश्ता, ईश्वर से रिश्ता सुकृत का
क्या पढ़ता क्या कहता, उसने ध्यान कभी न रखा है इसका
जो भी यहां बीज बोता है, प्रभु आकर है फूल खिलाता
लाद फलों से देता है वह, है औढरदानी वह दाता
उसकी मातृ-शक्तियां उसे बनाती, करता जो सुकृत वहन
केवल खाना, पीना, सोना, ईश्वर को होता नहीं सहन
प्रभु न देखता, क्या कहते हो, मात्र देखता, क्या करते हो
सुकृत करो, बात रिक्थ की क्या, प्रभु को खरीद सकते हो

## वेदः

**पुण्य से अर्जित धन वेदस्**

एते त इन्द्र जन्तवो विश्वं पुष्यन्ति वार्यम् ।
अन्तर्हि ख्यो जनानामर्यो वेदो अदाशुषां तेषां नो
वेद आ भर ।।

ऋ० १-८१-९

वेदस् वह धन, नहीं पाप से किया गया है जिसका अर्जन
वेदस् में सब वेद निहित हैं, वह धन नर के सुख का साधन
विश्वेश इन्द्र उस धन के कण-कण में आकर रस भरता है
स्वार्थी कृपणों की निधियों को चुटकी में खाली करता है

**वेदस् को कलङ्कित करने वाले**

किं ते कृण्वन्ति कीकटेषु गावो नाशिरं दुह्रे न तपन्ति घर्मम् ।
आ नो भर प्रमगन्दस्य वेदो नैचाशाखं मघवन् रन्धया नः ।।

ऋ० ३-५३-१७

नीच कृपण जन कीकट गतधी, जीवन में वे क्या कर पाएं
आत्मन् इन्द्र, व्यर्थ ही उनके हित तेरी ज्ञानेन्द्रिय गायें
ज्ञान-दुग्ध का नाम नहीं है, कभी नहीं वे तप करते हैं
सूदखोर वे पाप-कमाई कर कर अपना घर भरते हैं
हे मघवन् भगवन् इस दूषित धन वेदस् को छीन बांट दे
ये मानवता के हत्यारे, इनकी गति के चरण काट दे

**शाश्वत वेदस्**

स नो वेदो अमात्यमग्नी रक्षतु विश्वतः ।
उतास्मान् पात्वंहसः ।।

ऋ० ७-१५-३

यदि संकल्प अग्नि है मन में, तो गृह में वेदस् है शाश्वत
वेदस् तभी यहां रहता है, यदि मन में वेद-मन्त्र जागृत

**कृपण का धन नष्ट है**

जातवेदसे सुनवाम सोममरातीयतो नि दहाति वेदः ।
स नः पर्षदति दुर्गाणि विश्वा नावेव सिन्धुं दुरितात्यग्निः ।।

ऋ० १-९९-१

करो मनन में श्रम, आत्मा से बहे सोम की धारा
बने जातवेदस् आत्मा, हो लक्ष्य प्रबोध तुम्हारा
बनो कृपण मत, नष्ट कृपण का वेदस् है हो जाता
सत्संकल्प अग्नि मानव के सब दुख कष्ट मिटाता
तूफानी सागर में लहरें मार रही हों टक्कर
सत्संकल्प अग्नि नौका में स्थित मनुज पार जाता कर

## वरिवः

**आनन्द किसे मिलता है**

पवस्व देवमादनो विचर्षणिरप्सा इन्द्राय वरुणाय वायवे ।
कृधी नो अद्य वरिवः स्वस्तिमदुरुक्षितौ गृणीहि दैव्यं जनम् ।।

ऋ० ९-८४-१

मिलता है आनन्द इन्द्र को, जिसमें शक्ति भरी है
और वरुण को प्रेम, न्याय की जिसमें भक्ति भरी है
और वायु को, जो गतिमय निर्मल जीवन का दाता
कर्मठ जन है इस जीवन में देव-तुल्य सुख पाता

सोम, हमारा हृदय बड़ा हो, हो वह वरिवस् दिव्य
दिव्य भावनाओं से हों वे सभी भांति वह भव्य
ऐसा धन वरिवस् है जिसका त्याग-हेतु है अर्जन
एक कुटुम्ब बने यह वसुधा, यह वरिवस् सुख-साधन

## श्वात्रम्

**मुक्त संकल्प**

त्वमग्ने मनवे द्यामवाशयः पुरूरवसे सुकृते सुकृत्तरः ।
श्वात्रेण यत् पित्रोर्मुच्यसे पर्याऽऽत्वा पूर्वमनयन्नापरं पुनः ।।
ऋ० १-३१-४

हे मेरे सकल्प अग्नि, तू स्वर्ग भूमि पर ले आता है
लेकिन पुरूरवा सुकृत् मनु ही इसका रस ले पाता है
पुरूरवा स्वाध्यायी जन है, शुभ कर्मों का कर्ता सुकृत्
मननशील को कहते हैं मनु; ये गुण हों तो स्वर्ग उपस्थित
श्वात्र महाधन है—नर का अदभ्य उत्साह और कर्मठता
उसने पाया सब धन, संपद्, जिसको यहां श्वात्र है मिलता
बुद्धि और मन के बन्धन में बंधा हुआ संकल्प अबल है
श्वात्र-विभव ले इसे मुक्त तुम करो, होगया शिव मङ्गल है
बुद्धि और मन यहां सहायक पितर बनें, पर इसे न बांधें
नर यह आगे बढ़े मुक्त हो, निर्भय हो कार्यों को साधे

## रत्नम्

**राम का रत्न**

अयं वां मधुमत्तमः सुतः सोम ऋतावृधा ।
तमश्विना पिबतं तिरोअह्न्यं धत्तं रत्नानि दाशुषे ।।
ऋ० १-४७-१

यहां राम के तुल्य करे जो लीला, वही रत्न है पाता
लीला का रमणीय मधुर रस, वेदों में है रत्न कहाता

अग्निदेव ये भोग-योग का हमें समन्वय सिखलाते हैं
प्रातः चलें योग के पथ पर, सायं भोग स्वयं आते हैं
जो करते हैं आत्म-विसर्जन, तपःसिद्धि में लग जाते हैं
उन्हें सोम के शतशत सागर पलक झँपाते मिल जाते हैं
ऋत को समझो, अटल नियम हैं उस आनन्द स्वरूप ईश के
बनें सिद्धियां चरण-सेविका, मनुज न करते योग जो थकें
पत्थर भी है रत्न किन्तु जो यहां रमे लीला के रस में
बन राम रत्न लीला का पाए, होता त्रिभुवन उसके बस में
प्रातः, दुपहर, सायं उस पर अगणित रस-रत्न बरसते हैं
ऐसे मनुज राम की लीला प्रभु खुद आ देखा करते हैं

**यत्न-रत्न**

नृवत् त इन्द्र नृतमाभिरूती वंसीमहि वामं श्रोतमेभिः ।
ईक्षे हि वस्व उभयस्य राजन् धा रत्नं मयि स्थूरं बृहन्तम् ।।
ऋ० ६-१९-१०

हे इन्द्र शक्तिशाली आत्मन्, करता तू मति, बल से नर्तन
तू श्री लक्ष्मी का अधिपति है, रत्नों का भण्डार सुशोभन
दे हमको तू संपद्, रक्षण; हमें बनाए नरतम वह धन
भौतिक आध्यात्मिक—दोनों ही वसुओं का राजा तू मोहन
मेरा घर रत्नों से भर दे, मेरा मन यत्नों से भर दे
आ जीवन में रमण करे प्रभु, मुझको यत्न-रत्न का वर दे

## रयिः

**वरेण्य रयि**

आ नो अग्ने रयिं भर सत्नासाहं वरेण्यम् ।
विश्वासु पृत्सु दुष्टरम् ।।

ऋ० १-७९-८

हे मेरे संकल्प-अग्नि, तू मुझको दे वरेण्य रयि सुन्दर
ऐसी रयि जो नर-समाज में मुझे प्रतिष्ठित करे निरन्तर

दान किया जाता है जिसका, जगती में रयि वही कहाए
ऐसी रयि प्रतिपल बढ़ती है, इसको कोई छीन न पाए

### भारत अग्नि

श्रेष्ठं यविष्ठ भारताऽग्ने द्युमन्तमा भर।
वसो पुरुस्पृहं रयिम् ॥

ऋ० २-७-१

हे भारत, सबका तू करता भरण, सभी तुझ पर हैं निर्भर
तू यविष्ठ, चिर युवा चलाता सृष्टि वियोजन संयोजन कर
जो तुझ में रहता है, वह ही बसा हुआ है टिका हुआ है
जो है बेईमान कपटमय; दो कौड़ी में बिका हुआ है
मुझे बना तू रयिपति दाता, देवों में मैं नाम लिखाऊं
श्रेष्ठ दीप्तिमय रयि दे, जन-जन के मन का प्यारा बन जाऊं

### शुद्ध रयि

इन्द्र शुद्धो न आ गहि शुद्धः शुद्धाभिरूतिभिः।
शुद्धो रयिं नि धारय शुद्धो ममद्धि सोम्यः ॥

ऋ० ८-९५-८

हे आत्मन्, बलशक्तिनिधे, हे इन्द्र, शुद्ध तेरा है नाम
बुद्ध चित्त से, शुद्ध भाव से करते हैं हम तुझे प्रणाम
शुद्ध ऊतियां तेरी, तेरा नाम जगत्-रक्षक है ओम्
जहां पड़ गई तेरी छाया, बहता धाराओं में सोम
आध्यात्मिक आनन्द सोम का तू ही हे इन्द्र, प्रदाता है
सौम्य, झलक तव जिसने देखी, वह जन मस्ती में गाता है
पाप-मार्ग से धन का अर्जन, पणि बन कर संग्रह की घातें
ये बातें हैं तुझे न भातीं, ऐसे जन धन भोग न पाते
मुझको रयि दे जगदुपकारक! दानी शुचि शुद्धि कहाऊं मैं
राम बनूं मैं, **कृष्ण बनूं** मैं, ज्ञानी शिव बुद्ध कहाऊं मैं

**जिसने पाया अपना आपा**

प्र सोमासः स्वाध्यः पवमानासो अक्रमुः ।
रयिं कृण्वन्ति चेतनम् ।।

ऋ० ९-३१-१

ऐसी रयि हो, जो हो चेतन, पद पद हमें सचेत बनाए
नव मति, नव गति, नव जीवन की सदा चेतना जो सरसाए
ऐसी रयि उनको मिलती है जोकि सोम का तत्त्व समझते
भौतिक से ऊपर आध्यात्मिक धन का जोकि महत्त्व समझते
जो स्वाध्याय-निरत रहते हैं, जिन्हें 'वास्तविक स्व' का ज्ञान है
वे स्वाध्यायी पूज्य धन्य हैं, वे पवित्रता का निधान हैं
उनको मिलती वह रयि, जिसके कण-कण में परमेश्वर व्यापा
उसने विश्व-परिधि को मापा, जिसने पाया अपना आपा

**द्विबर्हस् रयि**

पुनान इन्दवा भर सोम द्विबर्हसं रयिम् ।
त्वं वसूनि पुष्यसि विश्वानि दाशुषो गृहे ।।

ऋ० ९-१००-२

तुम्हें इष्ट रयि, ओम् सोम का जाकर दरवाजा खटकाओ
पूर्ण इन्दु की जैसी राका, ऐसी रयि मन भर तुम पाओ
यह रयि दोनों ओर बढ़ रही, द्विबर्हस् है यह कहलाती
भौतिक, आध्यात्मिक आनन्दों—दोनों की वर्षा बरसाती
ऐसी रयि वसु है, इससे ही यह मानव बसता टिकता है
सर्वभूतहित में रत रह वह, नर बन, दानी बन रहता है

**मस्ती देने वाली रयि**

आ नो रयिं मदच्युतं पुरुक्षुं विश्वधायसम् ।
इयर्ता मरुतो दिवः ।।

ऋ० ८-७-१३

इन्द्र-सैनिको, मरुतो, मेरी दिव्य इन्द्रियो, जागो जागो
त्यागो यह आलस्य तमोगुण, स्वार्थ रजोगुण को तुम त्यागो

भजो सत्त्वगुण, जिसमें अनथक गति है, सर्वभूतहित रति है
दिव् से, महाज्योति से मांगो; उसके पास न कम है, अति है
दिव्य ईश से जब रयि आती, मस्त हुआ मानव गाता है
उसकी रयि है धाय विश्व की; वह दाता, सबका त्राता है

## क्षत्रम्

### स्थायी राज्य

असमं क्षत्रमसमा मनीषा प्र सोमपा अपसा सन्तु नेमे ।
ये त इन्द्र ददुषो वर्धयन्ति महि क्षत्रं स्थविरं वृष्ण्यं च ।।

ऋ० १-५४-८

धन तो सभी कमाते, चाहे कौड़ी हो कि करोड़
यह भी सबको ज्ञात कि जाना यहीं सभी कुछ छोड़
किन्तु क्षत्र धन यहां कमाए, ऐसा कोई ज्ञानी
क्षत से त्राण करे जन जन का—उसकी और कहानी
ऐसा मनुज सोमपा, उर में मस्ती के सागर हैं
'सुमति, सुजनता, स्वेद' लिये वह प्रतिपल कृति-तत्पर हैं
महामनीषी वह, उसके संपद् की क्या हो तुलना
उसका राज्य यहां है स्थायी, है देवों में गणना
इस संसृति में दान-भाव का वह प्रतिपल वर्धक है
दाता इन्द्र ईश के सम वह जन जन का रक्षक है

### देवों पर शासन

ता नः शक्तं पार्थिवस्य महो रायो दिव्यस्य ।
महि वां क्षत्रं देवेषु ।।

ऋ० ५-६८-३

भोग-योग तथा अभ्युदय-निःश्रेयस का करें समन्वय
मित्र-वरुण-युगल हमें देते हैं यह संदेश अनामय

मिलती हमको संपद दिव्य सदा जो जन-जन-उपकारी
हम बनते अधिपति, आज्ञा में रहती है पृथ्वी सारी
ऐसा मिलता तेज कि जिसकी शिव शक्ति अनन्त सत्य है
होता देवों पर भी शासन, यह संपद्-क्षत्र नित्य है

**दानी प्रभु**

अस्माकमग्ने मघवत्सु धारयाऽनामि क्षत्रमजरं सुवीर्यम् ।
वयं जयेम शतिनं सहस्रिणं वैश्वानर वाजमग्ने तवोतिभिः ।।

ऋ० ६-८-६

हे मेरी संकल्प-अग्नि, तू दे मुझको वह क्षत्र महाधन
दुखियों की सहायता में जो हो तत्पर पद पद पर प्रतिक्षण
कभी न क्षति हो, महावीर्य से पूरित, बहती हो नव धारा
दानी को ही मिलता यह धन, दानी प्रभु को दानी प्यारा
तेरा रक्षा-कर रहता है जिनके सिर पर वे निर्भय नर
उनको शत सहस्र धन, बल तू देता वैश्वानर जग-हितकर

## भग

**भाग्यशाली धन**

स्वस्तये वाजिभिश्च प्रणेतः सं यन्महीरिष आसत्सि पूर्वीः ।
रायो वन्तारो बृहतः स्यामाऽस्मे अस्तु भग इन्द्र प्रजावान् ।।

ऋ० ३-३०-१८

आत्मन् इन्द्र, मांगते तुझसे हम भग, भाग्य हमारा चमके
भोग-योग दोनों की संपद् पाकर जीवन रस से दमके
भाग सभी का जिसमें, ऐसा भग दे क्षण-क्षण हो नव सर्जन
सदा शक्ति हो, सदा स्वस्ति हो; मिलें भोग्य मधु सुख रस के धन

**इच्छाएं पूरी हों**

आ नो भर भगमिन्द्र द्युमन्तं नि ते देष्णस्य धीमहि प्ररेके।
ऊर्व इव पप्रथे कामो अस्मे तमा पृण वसुपते वसूनाम् ।।

ऋ० ३-३०-१९

आत्मन् इन्द्र, हमें दे तू भग, जोकि विभाजनपर है
तू दाता है, भरे खजाने; धन संपद् का घर है
तू वसुओं का वसुपति, सबको तू इन्द्र, बसाता है
उसकी जेब न खाली रहती, जो समीप आता है
नर की हैं अनन्त इच्छाएं जैसे फैला सागर
तेरे सिवा कौन सकता है इन सबको पूरा कर

**प्रेरक प्रभु का ध्यान करो**

देवस्य सवितुर्वयं वाजयन्तः पुरंध्या ।
भगस्य रातिमीमहे ।।

ऋ० ३-६२-११

सबका प्रेरक वह प्रभु उसपर हम हैं ध्यान लगाते
मति-बल-संपद्-इच्छाएं ले हैं उसके घर जाते
उससे हमको मिलता है भग, भाग्य प्रभूत चमकता
सबको देते भाग प्रेम से, है अतिशय सुख मिलता

## मील्हुम्

**पात्र बनो**

रुद्रस्य ये मील्हुषः सन्ति पुत्रा यांश्च नु दाधृविर्भरध्यै ।
विदे हि माता महो मही या सेत् पृश्निः सुभ्वे गर्भमाधात् ।।

ऋ० ६-६६-३

नभ से दिशा-दिशा से प्रतिपल बरस रहा ऐश्वर्य निरन्तर
पुत्र रुद्र के बरसाते हैं, ले यह मनुज पात्र अपने भर

नर का इन्द्रियगण बलशाली दिव्यरुद्र का पुत्र कहाता
जो इसको है सबल बनाता, वह इनसे सारे रस पाता
रुद्र लिये रस-सिन्धु मही पर विविध बीज बोता रहता है
नाना सुख-भोगों के सर्जन वह मानव के हित करता है
कमी नहीं है संपद् रस की, ठीक रहें यदि पात्र हमारे
रुद्र पिता, पृथ्वी माता है; सब प्राणी इनको हैं प्यारे

**हास और रुदन**

बाधसे जनान् वृषभेव मन्युना घृषौ मीलह ऋचोषम ।
अस्माकं बोध्यविता महाधने तनूष्वप्सु सूर्ये ।।

ऋ० ६-४६-४

रुद्र, सबल मधु सरस, रुद्र तू बहुत दयामय, बहुत भयङ्कर
मानव के कर्मों को लखता तू सर्वज्ञ मनीषी ईश्वर
पुण्य कर्म करने वालों के पथ पर फैलाता प्रकाश है
पाप कर्म करने वालों का कर देता तू सर्वनाश है
हमें सुमति दे, करें सुकृत हम, रुद्र सूर्य, तू दूर तमस् कर
दिव्य महाधन से भर दे तू रसमय सबल रुद्र, मेरा घर

**इन्द्रियो, सुनो**

तं वः शर्धं रथेशुभं त्वेषं पनस्युमा हुवे ।
यस्मिन्त्सुजाता सुभगा महीयते सचा मरुत्सु मील्हुषी ।।

ऋ० ५-५६-९

हे मरुतो, इन्द्रियो, सुनो, आओ मैं तुम्हें बुलाता हूं
बनो दीप्त प्रशस्य शिवमय, तुम से मैं मति सुख पाता हूं
बनो दिव्य तुम सुदृढ़, रूप मुझे तुम्हारा यह ही प्यारा
मेरे उर में बहे सघन सुख संपद् रस की अक्षय धारा

## गय:

**स्वार्थी का नाश हो**

> आ पवमान नो भराऽर्यो अदाशुषो गयम् ।
> कृधि प्रजावतीरिषः ।।

ऋ० ९-२३-३

हे पवमान सोम, हे मेरे उर के उमड़ रहे आत्मिक रस
नित जग-हित में लगा रहूं मैं दिक्-दिक् में फैले मम यश
तू स्वार्थी को कर दे निर्धन, उस छोटे दिल वाले का धन
हाय, नहीं गय; कभी न उसका इस जग में होता है गायन
जगहित में रत दानी है जो, उसका ही धन होता है गय
उसका ही करते हैं गायन युग-युग के ज्ञानी कवि निश्चय

**तेरे धन का स्तुतिगान हो**

> अदब्धेभिः सवितः पायुभिष्ट्वं शिवेभिरद्य परि-
> पाहि नो गयम् ।
> हिरण्यजिह्वः सुविताय नव्यसे रक्षा माकिर्नो अघ-
> शंस ईशत ।।

ऋ० ६-६१-३

हे प्रेरक सविता परमात्मा, हे अनन्त जग के उत्पादक
मेरा धन गय है, उसके गुण सब गाते, वह जग उपकारक
नष्ट न होगा यह धन, इसको तेरे रक्षा-हस्त संभाले
तूने बन शिव रक्षक उस पर अपने वरप्रद लोचन डाले
हिरण्यजिह्व ईश है तू प्रभु, हितरमणीय दीप्त तव वाणी
वह शाश्वत सुख पाता जिस पर तेरी रक्षा है कल्याणी
ऐसे जन का धन होता गय, वह उपयुक्त नव्य सर्जन में
नव्य-नव्य जग-हित-कार्यों में; उसकी स्तुति होती जन-जन में
सवितः, शक्ति हमें दे, पापी हम पर राज्य न करने पाए
उसका मस्तक-भंजन करने को सब सज्जन आ मिल जाएं

**प्रभु के अनन्त खजाने**

आ नः सोम पवमानः किरावस्विन्दो भव मघवा
राधसो महः ।
शिक्षा वयोधो वसवे सु चेतुना मा नो गयमारे
अस्मत् परा सिचः ।।

ऋ० ९-८१-३

हे प्रभु, तू है सोम मधुर रस, तू है शुद्ध बुद्ध पवमान
नहीं पाप का लेश कहीं है, छन-छन कर आता रस-ज्ञान
है तू इन्द्र, परम ऐश्वर्यों से तेरे हैं भरे खजाने
तू तो सबको ही देता है, पर कोई लेना तो जाने
प्रभु, दे हमको वसु, ऐसा धन, जिसके संग रहे नित ज्ञान
हमें बसाए; अज्ञानी का धन है घातक गरल समान
ऐसा धन जो गय हो, जिसके गूंजें जग में स्तुति के गायन
एक बिन्दु भी इसका प्रभु, है महासिन्धु, अनन्त रस का धन

## द्युम्नम्

**प्रभु दानानन्द हैं**

उरोष्ट्र इन्द्र राधसो विभ्वी रातिः शतक्रतो ।
अधा नो विश्वचर्षणे द्युम्ना सुक्षत्र मंहय ।।

ऋ० ५-३८-१

हे विश्वचर्षणि इन्द्र, शत-शत तेरे लोचन सदा सजग हैं
यत्न तुझे ठगने का करते, मूढ़ यहां गिरते पग-पग हैं
तेरे दान अनन्त, इन्द्र, हैं तेरा दानानन्द नाम है
दे मुझको तू द्युम्न, दीप्त धन, इस जग में जो पुण्य-धाम है
मेरे धन को नहीं छुए प्रभु, घृणित पाप की काली छाया
रहे द्युम्न वह द्युति से मंडित, ऐसा धन ही तेरी माया

**चांदनी का आनन्द**

अस्य ते सख्ये वयं तवेन्दो द्युम्न उत्तमे ।
सासह्याम पृतन्यतः ।।

ऋ० ९-६१-२९

रसमय सोम इन्दु, तू है प्रभु; तेरा रस फैला ज्यों राका
तेरा धन है द्युम्न, सदन है पावन मोहन दीप्ति प्रभा का
उत्तम द्युम्न हमें दे ऐसा, जो प्रतिपल यश कीर्ति बढ़ाए
सीस हमारे संमुख पापी अन्यायी न उठाने पाए

**द्युतिमय धन**

त्वं सोम क्रतुभिः सुक्रतुर्भूस्त्वं दक्षैः सुदक्षो विश्ववेदाः ।
त्वं वृषा वृषत्वेभिर्महित्वा द्युम्नेभिर्द्युम्नभवो नृचक्षाः ।।

ऋ० १-९१-२

रसमय सोम, मधुर अक्षय रस का तू परम निधान
तू सुक्रतु, शुभ प्रज्ञा, शुभ कर्मों की तू है खान
तुझे सभी कुछ ज्ञात, प्राप्त है, तुझे विश्ववेदा कहते
महाशक्ति-उत्साह सिन्धु है, शत दक्ष-स्रोत बहते
तू है वृषा, सदा रस-वर्षण है तव सोम, स्वभाव
सभी नरों को देख रहा तू, जाने सबके भाव
मुझे द्युम्न दे, दे ऐसा धन, हो जिसमें आलोक
रसानन्द-धाराएं बरसा, रहे न कोई शोक

## इन्द्रियम्

**इन्द्रियां सबल सजग हों**

अपां पेरुं जीवधन्यं भरामहे देवाव्यं सुहवमध्वरश्रियम् ।
सुरश्मिं सोममिन्द्रियं यमीमहि तद् देवानामवो अद्या वृणीमहे ।।

ऋ० १०-३६-८

आत्मन् इन्द्र, महारस से तू पूर्ण दिव्य बलवान्
दे हमको 'इन्द्रिय'—ऐसा धन, जिसमें तेरी शान

ऐसा धन जो सभी इन्द्रियों को बलवान् बनाए
बड़े-बड़े कर्मों को जग में कर पूरा दिखलाए
ऐसे इन्द्रिय-धन से धन्य सदा होता जीवात्मा
ऐसे धन की रक्षा करता पूज्य देव परमात्मा
यह धन मानव-जीवन की है शोभा, ज्योति बढ़ाए
यह पुण्यात्माओं के मन में महानन्द सरसाए
इन्द्रिय-धन है सोम, हृदय-आत्मा का रस, है मधुमय
हैं सुखी इन्द्रियां सभी अगर पावन है मनुज-हृदय
यदि मन का यह अश्व रश्मियों से संयत रहता है
तो मानव की सभी इन्द्रियों में मधु रस बहता है
मिले इन्द्र प्रभु से जो धन वह है इन्द्रिय कहलाता
उसकी प्रभु रक्षा करते हैं, वह अनन्त सुख दाता

**इन्द्रियों का पिता रुद्र है**

त उक्षितासो महिमानमाशत दिवि रुद्रासो अधिचक्रिरे सदः ।
अर्चन्तो अर्कं जनयन्त इन्द्रियमधि श्रियो दधिरे पृश्निमातरः ॥

ऋ० १-१८५-२

जीवात्मा है इन्द्र, इन्द्रियां सभी मरुत् हैं ये कहलाती
इन्हीं सैनिकों से मानव की यह आत्मा है जय, सुख पाती
इन मरुतों की माता है यह पृश्नि विविधवर्णा शुभ धरती
तरह-तरह के शुभ कर्मों से इन मरुतों में शक्ति विलसती
पिता रुद्र है इन मरुतों का जग-स्रष्टा ईश्वर तेजोमय
यदि ईश्वरीय शक्ति न हो तो सेन्द्रिय भी जन बना निरिन्द्रिय
रौद्र तेज से युक्त इन्द्रियां ही इस नर का सच्चा धन है
अबल इन्द्रियां हों तो व्यर्थ सभी भौतिक जग के साधन हैं
कोटि-कोटि हैं छिपी शक्तियां हर नर के इस इन्द्रियगण में
चारों वेद और त्रिभुवन हैं इस नर के बलशाली मन में

इन्द्रिय-धन हो पुष्ट इन्द्र आत्मा का हो पूजन अर्चन
तो इस नर को क्या नहीं मिला, मिल गए सभी धन औ' साधन

**मानव-शरीर देवनगर है**

उप नो देवा अवसा गमन्त्वङ्गिरसां सामभिः स्तूयमानाः ।
इन्द्र इन्द्रियैर्मरुतो मरुद्भिरादित्यैर्नो अदितिः शर्म यंसत् ।।

ऋ० १-१०७-२

समग्र दिव्य भाव ये आए करने मेरा रक्षण
इनकी स्तुति कर रहे अङ्गिरस् साम-गीत गा प्रतिक्षण
अंग-अंग में जिनके रस, जो चमक रहे अंगारे
ऐसे दिव्य भाव हैं जागे मन में प्यारे-प्यारे
छिन्न रजोगुण और तमोगुण के ये बन्धन नित्य
सीमा-बन्धन-मुक्ति अदिति, हम इसके सुत आदित्य
इन्द्रिय-मरुत् मिलकर नव-नव सृष्टि रचाएं
नव जीवन की पवन बहे, धन्य मनुज हो जाए
कर विकास इस भांति इन्द्रियां पातीं हैं इन्द्रिय-धन
इनसे अर्चित आत्मा इन्द्र हुआ कृतकृत्य स-साधन

## वसु

**वसिष्ठ बनो**

नू नो रास्व सहस्रवत् तोकवत् पुष्टिमद् वसु ।
द्युमदग्ने सुवीर्यं वर्षिष्ठमनुपक्षितम् ।।

ऋ० ३-१३-७

हे मेरे संकल्प-अग्नि, तू है वर्षिष्ठ महान्
बरसाता रस की धाराएं, तू सबसे बलवान्
तू देता वसु धन जो मानव को यहां बसाता है
हो प्रकाशमय उससे यह नर वसिष्ठ बन जाता है

दे प्रभूत वसु, जिसमें हो पुण्य प्रकाश दमकता
पुष्टि बढ़ाएं, वीर्य बढ़ाएं, पाएं जन्म-सफलता
त्रिभुवन का जो गौरव हो ऐसी वह संतति पाएं
ऐसा वसु दे, मनन करें हम, सच्चे मनुज कहाएं

**कोई कमी नहीं है**

शचीव इन्द्र पुरुकृद् द्युमत्तम तवेदिदमभितश्चेकिते वसु ।
अतः संगृभ्याभिभूत आ भर मा त्वायतो जरितुः काममूनयीः ।।

ऋ० १-५३-३

आत्मन् इन्द्र, शक्तिशाली तू, नाना शिव कर्मों का कर्ता
महाकान्तिमय, तेरा ही है सारा वसु, तू सबका भर्ता
तू सबका करता है अभिभव, दे वसु मुझको प्यारे, भास्वर
तेरे स्तोता को हो सकती कोई कमी यहां पर क्यों कर

**दोनों पाऊं**

कुविन्मा गोपां करसे जनस्य कुविद् राजानं मघवन्नृजीषिन् ।
कुविन्म ऋषिं पपिवांसं सुतस्य कुविन्मे वस्वो अमृतस्य शिक्षाः ।।

ऋ० ३-४३-५

मघवन् इन्द्र, करेगा कब तू मुझको गोपा—इन्द्रिय-स्वामी
बना मुझे प्रभु ऋजु, तू राजा शुभ सत्यमार्ग का अनुगामी
मुझे बनाएगा कब ऋषि तू, करूं सोम-रस का मैं पान
भौतिक सुख, अमृत जीवन—मैं दोनों पा पाऊं कल्याण

**धन और सुमति**

आ नो भर दक्षिणेनाऽभिसव्येन प्र मृश ।
इन्द्र मा नो वसोर्निर्भाक् ।।

ऋ० ८-८१-६

आत्मन् इन्द्र, दाएं कर से तू वसु से मेरा घर भर दे
बाएं कर से तू रक्षा कर, मुझे सुमति का सुखकर वर दे

शुचिता से वसु का अर्जन कर सदा सदुपयोग करूं
मम वसु हो शुद्ध; योग के साथ यहां मैं भोग करूं

**पार्थिव और दिव्य दोनों धन**

अस्मे वसूनि धारय सोम दिव्यानि पार्थिवा ।
इन्द्रो विश्वानि वार्या ।।

ऋ० ९-६३-३

रसमय सोम, हमें दे वसु जो हमें बसाए और टिकाए
पार्थिव, दिव्य—मिलें दोनों वसु, हम जीवन-गीतों को गाएं
जीवन में ऐसी हो सुषमा जैसे फुल्ल इन्दु की राका
केवल वसु, वरणीय हमें दे, है वह ही घर सुख सुषमा का

## रायः

**सुपथ से धन**

अग्नेर्नय सुपथा राये अस्मान् विश्वानि देव वयुनानि विद्वान् ।
युयोध्यस्मज्जुहुराणमेनो भूयिष्ठां ते नम उक्तिं विधेम ।।

ऋ० १-१८९-१

हे मेरे संकल्प-अग्नि, तू हमें सुपथ से ले जा प्यारे
'रै' से—दान-परायण धन से तू भर दे भण्डार हमारे
देव, हमारे सब कर्मों का मुझको प्रतिपल रहता ज्ञान
कुटिल पाप से हमें अलग रख, हम प्रतिपल करते गुण-गान

**जीवन का संगीत**

प्र स्वानासो रथा इवाऽर्वन्तो न श्रवस्यवः ।
सोमासो राये अक्रमुः ।।

ऋ० ९-१०-१

जैसे मधुर-मधुर ध्वनि करते रथ की होती है गति शोभन
जैसे शानदार घोड़े की प्रतिगति में है नूतन जीवन
हम ऐसी 'रै' के कामी हैं, जिसमें दानमयी सुन्दरता
जिसके कण-कण में है जीवन, शिव मधुमय संगीत थिरकता

**नवीन योजनाएं**

त्वष्टुर्जामातारं वयमीशानं राय ईमहे ।
सुतावन्तो वायुं द्युम्ना जनासः ।।

ऋ० ८-२६-२२

त्वष्टा का जामाता है यह वायु सकल जग का ईशान
वह हमको दे 'रै', जिससे हो इस सारे जग का कल्याण
प्रभु है शिल्पी त्वष्टा उसकी सुता शक्ति है भव-कल्याणी
वायु—प्राण से जब वह मिलती, होती जग की शुरू कहानी
मेरी आत्मा हो वह त्वष्टा, बने शक्ति का घर, भण्डार
नव-नव प्राण-योजनाओं का हो भव में प्रतिपल विस्तार
हम बन कर जन प्रतिक्षण नूतन भावों, कर्मों का करें जनन
शुचि द्युतिमय होकर आध्यात्मिक रस का प्रतिक्षण हम करें स्रवण

**राधः**

**सिद्ध और असिद्ध धन**

अग्ने यजस्व हविषा यजीयाञ्छ्रुष्टी देष्णमभिगृणीहि राधः ।
त्वं ह्यसि रयिपतो रयीणां त्वं शुक्रस्य वचसो मनोता ।।

ऋ० २-९-४

हे मेरे संकल्प-अग्नि, दे मुझको धन, जिसमें हो मधु रस
ऐसा धन संसिद्धि करे जो, ऋषि जिसको कहते हैं राधस्
सिद्धि यही धन की, यह मानव दान करे हो जन-हित में रत
उसका धन असिद्ध है, जो है स्वार्थी, कृपण, क्षुद्रता से हत
हे अग्नि, मुझे बना यज्ञमय, मैं तीनों का होऊं आकर
रहूं देव-पूजा, संगति औ' दानकरण में प्रतिपल तत्पर
तो वह राधस् सद्यः तत्क्षण मुझे तीव्र गति देगा अति-अति
हे संकल्प-अग्नि, तू ही है रयिपति, तुझसे ही जीवन-गति
होंगे मेरे वचनों में फिर शुक्र-शुभ्रता के शिव निर्भर
मननशील बन मानव-पद को सार्थक करने वाले रस-स्वर

### धन वह जो बसाए

अस्मभ्यं तद् वसो दानाय राधः समर्थयस्व बहु ते वसव्यम् ।
इन्द्र यच्चित्रं श्रवस्या अनु द्यून् बृहद् वदेम विदथे सुवीराः ।।

ऋ० २-१३-१३

आत्मन् इन्द्र, सभी बसते हैं लेकर तेरा सुदृढ़ सहारा
तू ही है वसु, तव वसव्य धन, जो है राधस्, जो है प्यारा
तेरा मिले समर्थन हमको यह राधस् का दान मिले प्रिय
नाना शुभ संपद् हम पाएं, दिव्य कीर्ति सम्मान मिले प्रिय
हो सुवीर संतति, हो वीर राष्ट्रवासी मेरे ये सारे
तेरे पद-चिह्नों पर चलता गाता मैं तेरे गुण प्यारे

### तम का पर्दा हटाओ

अवीवृधद्वो अमृता अमन्दीदेकद्यूर्देवा उत याश्च देवीः ।
तस्मा उ राधः कृणुत प्रशस्तं प्रातर्मक्षू धिया वसुर्जगभ्यात् ।।

ऋ० ८-८०-१०

दो देवो, तुम अपना अमृत, मर्त्य बनूं मैं अमर यहां पर
पाऊं महादीप्ति, जन-जन को दीप्त करूं, मैं बनूं सुखाकर
दो प्रशस्त राधस्, उसका मैं करता तन मन से आराधन
सब के हित में रत हो पाऊं मैं संसिद्धि प्रतिक्षण नूतन
प्रातः जब सविता आता है, तम का पर्दा हटा झांकता
ब्राह्म-मुहूर्त दिव्य होता है, मैं उठ छवि वह दिव्य आंकता
तब गायत्री का जप करता, धी का करता हूं आवाहन
मेरे प्रज्ञा, कर्म दिव्य हों, ध्यान लगाता हो केन्द्रित मन
फिर जीवन में वसु ही वसु है, वह वसु जिसको राधस् कहते
पा उस वसु को युग-युग में प्रिय, धीर मनुज वसिष्ठ हैं बनते

## भोजनम्

**सच्चा भोग**

तत्सवितुर्वृणीमहे वयं देवस्य भोजनम् ।
श्रेष्ठं सर्वधातमं तुरं भगस्य धीमहि ।।

ऋ० ५-८२-१

खाते यहां सभी हैं भोजन, पर है क्या वह भोजन ?
भोजन वह, जिससे होता है इस मानव का पालन
पापार्जित धन-भोग यहां पर दुख रोग कहाता है
वह पावन प्रेरक सविता ही 'भोजन' का दाता है
सविता जो देता भोजन, वह श्रेष्ठ सर्वधातम है
अंग-अंग में उससे भरती दिव्य शक्ति अनुपम है
वह भग भाग्यविधाता प्रेरक सविता दिव्य रसाकर
उसके भोजन की खोज करें धी से ध्यान लगा कर

**रुद्र का रस**

इदं पित्रे मरुतामुच्यते वचः स्वादीः स्वादीयो रुद्राय वर्धनम् ।
रास्वा च नो अमृत मर्तभोजनं त्मने तोकाय तनयाय मृल ।।

ऋ० १-११४-६

जो रस लेना, रुद्र यहां देगा, वह ही है रसमय
इन्द्रिय इन्द्रिय में उसका ही रस है, भोजन मधुमय
सबसे अधिक स्वादु रसमय है वेद-मन्त्र की वाणी
इसको पढ़ तुम करो रुद्र प्रभु की पूजा कल्याणी
अमृत है वह रुद्र, मर्त्य तुम; तुम्हें मिला यह तन है
इसके हित आवश्यक प्रतिदिन यह भौतिक भोजन है
पर यह भौतिक भोजन भी लो तुम ईश्वर के कर से
तो फिर सकुटुम्ब तुम्हारे घर में, मधुमय रस बरसे
सुमति स्वेद सौजन्य लिये यह नर अपना कार्य करे
भौतिक भोग करे वह, थाली में जो खुद ईश धरे

**दीप्त कर्म**

द्यामिन्द्रो हरिधायसं पृथिवीं हरिवर्णसम् ।
अधारयद्धरितोर्भूरि भोजनं ययोरन्तर्हरिश्चरत् ।।

ऋ० ३-४४-३

आत्मन् इन्द्र, रूप तेरा है दिव्य अनूप सुनहरा
यह आकाश सुनहरा, पृथ्वी का है रूप सुनहरा
तू है द्युतिमय, तुझे कर्म है पुण्य दीप्त ही प्यारा
मनुज अभागा, अपनाता जो पाप-कर्म-अंधियारा
पुण्य-मार्ग से जो लेते हैं इस धरती पर भोजन
इन्द्र करे आ उनके मुख पर स्वर्ण वर्ण का दीपन

**तना**

**विस्तार**

अग्ने दिवः सूनुरसि प्रचेतास्तना पृथिव्या उत विश्ववेदाः ।
ऋधग्देवाँ इह यजा चिकित्वः ।।

ऋ० ३-२५-१

हे संकल्प-अग्नि, ज्योतिर्मय, तू है दिव्य प्रचेता
तुझे विश्ववेदा हैं कहते, तू अगजग का नेता
प्रभु, मुझको धन दे, ऐसा धन जो तना कहाता है
जो जन-जन के हित में रत हो अति विस्तृति पाता है
मुझमें महाज्ञान तू भर दे, बनूं देव मैं दानी
पाकर तना उठे सुख-रस की तानें चिर-कल्याणी

**दक्ष का पिता**

धिया चक्रे वरेण्यो भूतानां गर्भमा दधे ।
दक्षस्य पितरं तना ।।

ऋ० ३-२७-९

जिसे तना धन मिला, मिली है उसे श्रेष्ठ सन्तान
है वरेण्य यह तना, लगाएं हम सब इस पर ध्यान

यही तना धन पिता दक्ष का, कर मन इसकी चाह
यह ही मानव में भरता है मति, बल औ' उत्साह

**तना का वितान**

त्वं सोम विपश्चितं तना पुनान आयुषु ।
अव्यो वारं वि धावसि ।।

ऋ० ९-१६-८

मेरे आत्मिक रस सोम, नरों में कर तू 'तना'—वितान
जो तू धन दे, वह ही पावन, करता है कल्याण
देव सोम, तू रक्षक, यदि नर जाने तुझे रिझाना
तू पवित्र का करता वरण तत्त्व यदि उसने जाना

## नृम्णम्

**पौरुष धन**

हस्ते दधानो नृम्णा विश्वान्यमे देवान् धाद् गुहा निषीदन् ।।

ऋ० १-६७-३

नर में पौरुष ही है उसका सबसे श्रेष्ठ सुखद धन
पाप-विनाशक इन्द्र, शक्ति दे, मिले सबलतम जीवन
दे हमको तू नृम्ण, शक्ति वह, वह पौरुष, वह तेज
तू है नर, नर का हितकारी, नर का हृदय सहेज

**पौरुष का सागर**

ऋष्टयो वो मरुतो अंसयोरधि ओजो बाह्वोर्वो बलं हितम् ।
नृम्णा शीर्षस्वायुधा रथेषु वो विश्वा वः श्रीरधि तनूषु पिपिशे ।।

ऋ० ५-५७-६

हे मरुतो, हे इन्द्रियगण, तुम उठो युद्ध का साज सजाओ
ले बल ओज उठो, अरियों को मार मार कर दूर भगाओ
रहो नृम्ण धन से तुम शोभित, पौरुष का सागर लहराए
सब की रक्षा करो, तुम्हारा शुभ व्यक्तित्व खिले, सरसाए

अक्षय निर्झर

तं त्वा नृम्णानि बिभ्रतं सधस्थेषु महो दिवः ।
चारुं सुकृत्ययेमहे ।।

ऋ० ६-४८-१

मेरे आत्मिक रस, बह निकले उर से तेरा अक्षय निर्झर
तुझमें भरा नृम्ण धन, देता जो नर में उत्साह प्रबल भर
तेरी आशीः इस मानव को दिव्य लोक में है ले जाती
निरत सुकृतों में 'नर' बनता, मानव-जीवन में श्री आती

## बन्धुः

दिव्य बन्धन

आ नो देवेभिरुप यातमर्वाक् सजोषसा नासत्या रथेन ।
युवोर्हि नः सख्या पित्र्याणि समानो बन्धुरुत तस्य वित्तम् ।।

ऋ० ७-७२-२

सुनो अश्विदेवो, समन्वय लिये तुम, सुनो भोग औ' योग के देवताओ
बड़ा रम्य रथ है तुम्हारा, तुम्हें प्रिय सदा सत्य है, तेज ले दिव्य आओ
तुम्हारे हमारे पुराने सघन हैं मधुर सख्य, देवो, हजारों जनम के
तुम्हारा हमारा सुदृढ़ बन्धु-बन्धन, यही धन हमारा, हमें मत भुलाओ

## आत्मा से सम्बन्ध

वयं त्वा बन्धुमन्तमबन्धवो विप्रास इन्द्र येमिम ।
या ते धामानि वृषभ तेभिरा गहि विश्वेभिः सोमपीतये ।।

सुनो इन्द्र आत्मन्, तुम्हारी शरण में विगत-बन्धु-धन हम चले आ रहे हैं
सदा बन्धुशाली लसे तुम, सुमति ले सुबह शाम दिन रात हम गा रहे हैं
वृषभ तुम, रहे शक्ति सुख सतत बरसा लिये धाम अपने यहां आ विराजे
हमें सोम-रस तुम पिलाओ, तुम्हें हम सुजनता, सुमति, स्वेद ले ध्या रहे हैं

## समन्वय

समानं वां सजात्यं समानो बन्धुरश्विना ।
अन्ति षद्भूतु वामवः ।।

सुनो अश्विदेवो, समन्वय लिये तुम, सुनो, भोग औ' योग के देवताओ
सुनो जाति से बन्धु हैं, एक, हम तुम, सदा बन्धु-धन दे धनी तुम बनाओ
तुम्हारे अवस् में रहें हम सदा ही, सदा पास बैठो, दिखाओ हमें पथ
ज़रा भूमि को तुम गगन मे उठाओ, गगन को ज़रा भूमि के प्रति झुकाओ

## मेधा

**सार्थक धन**

सदसस्पतिमद्भुतं प्रियमिन्द्रस्य काम्यम् ।
सनिं मेधामयासिषम् ।।

ऋ० १-१८-६

जग के सब धन व्यर्थ, न नर में यदि हो मेधा का अनुपम धन
देव ब्रह्मणस्पति, तुम अद्भुत, नहीं तुम्हारा संभव वर्णन
प्रियतम इष्ट इन्द्र के हो तुम, तुम हो जीवन-यज्ञ पुरोहित
दो मुझको मेधा का धन तुम, हो मेरा हित, हो जग का हित

**मेधा का रस**

अस्मे धेहि द्युमद्यशो मघवद्भयश्च मह्यं च ।
सनिं मेधामुत श्रवः ।।

ऋ० ६-३२-६

हे आत्मिक रस, मेरे उर में बहें कोटि तेरे रस-निर्झर
दे हमको तू दीप्त कीर्ति, हो जीवन सत्प्रकाश से भास्वर
जो जग-हितकारी सज्जन हैं, गूंजे उनकी कीर्ति यहां पर
शोभा, कीर्ति और मेधा-धन बरसे हम पर सोम निरन्तर

**विवेक**

यां मेधां देवगणाः पितरश्चोपासते ।
तया मामद्य मेधयाऽग्ने मेधाविनं कुरु ।।

यजुः० ३२-१४

हे संकल्प-अग्नि, तू मुझको दे शुचि मेधा का धन
देव पितर सब करते हैं इस ही मेधा का अर्चन
मैं मेधावी बनूं करूं सदसद्विवेक प्रतिपद पर
कभी न तम में भटकूं, जीवन का पथ होवे भास्वर

## यशः

**उपहार**

गिर्वणः पाहि नः सुतं मधोर्धाराभिरज्यसे ।
इन्द्र त्वादातमिद् यशः ।।

ऋ० ३-४०-६

आत्मन् इन्द्र, किया है मैंने सोम-सवन, इसका कर पान
मधु की धाराओं से तेरा हो अभिषेक महान्
मेरे यश का धन ही तेरे हित सुन्दर उपहार
जो न यशोधन नर, उसके जीवन को है धिक्कार

**यश का धन**

यस्त्वा हृदा कीरिणा मन्यमानोऽमर्त्यं मर्त्यो जोहवीमि ।
जातवेदो यशो अस्मासु धेहि प्रजाभिरग्ने अमृतत्वमश्याम् ।।

ऋ० ५-४-१०

हे संकल्प-अग्नि, धन्य तू, जातवेदा है तेरा नाम
भक्तिपूर्ण अन्तर से करता हूं मैं तुझको विनत प्रणाम
तू अमर्त्य, मैं मर्त्य पुकारता मुझे दे प्रिय यश का धन
शुभ सन्तति से बनूं अमर मैं, हो कृतार्थ मेरा जीवन

### अद्‌भुत सुख

ये स्था मनोर्यज्ञियास्ते शृणोतन यद्वो देवा ईमहे तद्ददातन ।
जैत्रं क्रतुं रयिमद्वीरवद्यशस्तद् देवानामवो अद्या वृणीमहे ।।

ऋ० १०-३६-१०

दिव्य शक्तियो, करते तुमको हैं प्रणाम हम मननशील जन
सुनो प्रार्थना, पूर्ण करो तुम इष्ट हमारा जग में प्रतिक्षण
विजयी प्रज्ञा दो यश का धन, जो हो रयियुत, वीरपुरुष युत
वरण तुम्हारा दिव्य श्रवस् कर मानव सुख पाता है अद्‌भुत

## ब्रह्म

### छोटेपन की सीमा तोड़ो

ब्रह्म च ते जातवेदो नमश्चेयं च गीः सदमिद्वर्धनी भूत् ।
रक्षा णो अग्ने तनयानि तोका रक्षोत नस्तन्वो अप्रयुच्छन् ।।

ऋ० १०-४-६

संकल्प-अग्नि, तुझे जातवेदा कहते हैं सब ज्ञानी
ज्ञान, प्राप्ति तू ही कर सकता; मति है तेरी कल्याणी
हमें ब्रह्म-धन दे, छोटेपन की सीमा कर तू बाहर
मति विशाल हो, मन विशाल, हो बृहत् सभी कुछ पद-पद पर
मेरी मनन-युक्त यह वाणी करे नित्य तेरा वर्धन
पुत्रों, पौत्रों, मुझ पर, सब पर तेरा हो प्रतिपल रक्षण

### भारत कौन है

य इमे रोदसी उभे अहमिन्द्रमतुष्टवम् ।
विश्वामित्रस्य रक्षति ब्रह्मेदं भारतं जनम् ।।

ऋ० ३-५३-१२

आत्मन् इन्द्र, जिधर जाती है दृष्टि, मुझे तू ही दिखता
तेरा अद्‌भुत रूप मनोहर, तेरी मैं हूं स्तुति करता

विश्वामित्र बना हूं मैं, है विश्व-प्रेम पूरित अन्तर
मुझे ब्रह्म-धन दे, हो सब कुछ बृहत् ही पद-पद पर
जिनमें बृहद्भावना, उनका ही होता है यहां भरण
विश्व प्रेम से सबके हित में लगा रहे हैं वे जीवन

**दिव्यानन्द**

ब्रह्म प्रजावादा भर जातवेदो विचर्षणे ।
अग्ने यद् दीदयद् दिवि ।।

ऋ० ६-१६-३६

संकल्प-अग्नि, देव जातवेदा, तू विविधकर्मरत रहता
हमें ब्रह्म-धन दे, जिससे है दिव्यानन्द महान् बरसता

## द्रविणम्

**बहते रहो**

इन्द्र श्रेष्ठानि द्रविणानि धेहि चित्तिं दक्षस्य सुभगत्वमस्मे ।
पोष रयीणामरिष्टिं तनूनां स्वाद्मानं वाचः सुदिनत्वमह्नाम् ।।

ऋ० २-२१-६

आत्मन् इन्द्र, द्रविण दे हमको, धन संपद् जन-जन-हितकारी
दे हमको उत्साह, शक्ति जो हो शुभ ज्ञान सुभग रसचारी
धन-संपद् पल-पल बढ़े, देह में नहीं रोग का नाम रहे
वाणी में हो मधु स्वाद, मधुर रस भरे वचन ही सदा कहे
हर सुबह लिये आशा आए, हर शाम मनाए विजयोत्सव
जाता-जाता रवि मुसकाए वह—'अहा, सुदिन था यह अभिनव'

**सुन्दर चांदनी**

इन्दुः पुनानः प्रजामुराणः करद् विश्वानि द्रविणानि नः ।।

ऋ० ९-१०९-९

हे आत्मिक रस सोम, इन्दु-सा तू मंजुल शीतल है
हृदय पवित्र रखें हम मानव; तेरी छवि झलमल है

जब तेरा सर्जन होता है, सब रहते हैं रक्षित
दे हमको वह द्रविण, द्रवित जो होता दुःखितजनहित

**आह्लाद**

अभूद् देवः सविता वन्द्यो नु न इदानीमह्न उपवाच्यो नृभिः ।
वि यो रत्ना भजति मानवेभ्यः श्रेष्ठं नो अत्र द्रविणं यथा दधत् ।।

ऋ० ४-५४-१

प्रेरक उत्पादक यह सविता आया, उर का सब तम भागा
वन्दनीय यह, इसकी स्तुति करते-करते हर मानव जागा
जहां प्रेरणा जगती, रम्य वस्तुएं कोटि वहां सजती हैं
मिलता द्रविण विश्व हितकारी, आह्लादित होती जगती है

## श्री:

**शान्ति-गीत**

अस्मे सोम श्रियमधि नि धेहि शतस्य नृणाम् ।
महि श्रवस्तुविनृम्णम् ।।

ऋ० १-४३-७

आत्मिक रस यह सोम प्रवाहित, ये शत-शत श्रीलोक लस रहे
पौरुष-यश-शोभाश्रय उर में दिव्य साम के गीत बस रहे

**तीन देवियां**

भारतीड़े सरस्वति या वः सर्वा उपब्रुवे ।
ता नश्चोदयता श्रिये ।।

ऋ० १-१८८-८

जग में सब श्री के अर्थी हैं, सबको धन-अर्जन का चक्कर
पाप-मार्ग से अर्जन करते, बनते लक्ष-कोटि के ईश्वर
पर रहते अश्रीक अशोभित, मुख से लानत सदा बरसती
क्योंकि न मिल सकती हैं उन्हें 'भारती' 'इड़ा' और 'सरस्वती'

जिसकी गतिविधि जन-जन के है भरण कार्य में प्रतिपल तत्पर
वह ही भरत, भारती आकर देती है उसको श्री का वर
जो सदसद्विवेक है रखता, कभी न अघ वह नर कर सकता
इड़ा हृष्ट उससे रहती है, जीवन में श्री-प्रकाश भरता
विश्वप्रेमरस की धारा में मग्न हुआ है जिसका अन्तर
सरस्वती मधु रस की श्री से देती उसका सारा घर भर
तीन देवियां हैं ये, इन पर आश्रित सारा सत्त्व तत्त्व है
इनको धारें, तभी नाम से पहले श्री-पद का महत्त्व है

**प्रभु का प्रेम**

हर्यन्नुषसमर्चयः सूर्यं हर्यन्नरोचयः ।
विद्वांश्चिकित्वान् हर्यश्ववर्धस इन्द्र विश्वा अभि श्रियः ।।

ऋ० ३-४४-२

आत्मन् इन्द्र, उषा का तूने बड़ी प्रीति से किया समर्थन
बड़ी प्रीति से किया सूर्य की मोहक छवियों का आराधन
तू विद्वान् विवेचक मति से तेरे सारे कार्य चल रहे
तेरे स्वर्णिल रूप व्याप्त हैं; श्री—आशा, तेज, विवेक—बहे

## श्रवः

**ज्ञानेन्द्रिय गौएं**

सं गोमदिन्द्र वाजवदस्मे पृथु श्रवो बृहत् ।
विश्वायुर्धेह्यक्षितम् ।।

ऋ० १-६-७

आत्मन् इन्द्र, बृहत् श्रव का धन हमको दे धनी बना तू
ज्ञानेन्द्रिय-कर्मेन्द्रियगण महाशक्ति से सदा सजा तू
शोभित घर में गौएं, बहें दुग्ध की मधुमय धाराएं
ज्ञानेन्द्रिय गौएं श्रुतिरस पीकर हृष्ट-पुष्ट हो जाएं

भौतिक आध्यात्मिक दोनों श्रव मिलें, कीर्तियुत हो जीवन
अक्षय संपद्, संयम ले बरसे, बरसे सुख का सावन

**विजयी जीवन**

परीमे गामनेषत पर्यग्निमहृषत ।
देवेष्वक्रत श्रव: क इमाँ आ दधर्षति ।।

ऋ० १०-१५५-५

जिनका यह ज्ञानेन्द्रियगोगण नित उनके बस में है रहता
जिनके मन में संकल्प-अग्नि का दिव्य प्रभा-मण्डल जगता
जिनकी कीर्ति भुवन में फैली देव-भावनाओं के कारण
दबा न सकता उनको कोई, उनका विजय-लसित है जीवन

**कल्याणी वाणी**

ससर्परीरमतिं बाधमाना बृहन्मिमाय जमदग्निदत्ता ।
आ सूर्यस्य दुहिता ततान श्रवो देवेष्वमृतमजुर्यम् ।।

ऋ० ३-५३-१५

निर्मल आतमा सूर्य और है दुहिता उसकी मंगल वाणी
सुमति-पूर्ण वह करे कुमति को नष्ट प्रतिक्षण चिरकल्याणी
जहां सदा संकल्प-अग्नि की ज्वालाएं जलती रहती हैं
यह देवी कल्याणी वाणी वहां नव्य सर्जन करती है
ऐसे वाणी-पति को मिलता अमृत कीर्ति-धन जो कि अजर है
उसका मानस दिव्य भावनाओं से निर्मित भव्य नगर है

## वृत्र

**भयङ्कर सांप**

हत वृत्रं सुदानव इन्द्रेण सहसा युजा ।
मा नो दु:शंस ईशत ।।

ऋ० १-२३-९

धन है देव, मगर राक्षस भी बन जाता जग में यह ही धन
तब यह कहलाता है वृत्र, सुकृत का करता है आच्छादन

दानी देव बनो, न धन पर बैठो बन कर सांप भयङ्कर
आत्मा इन्द्र तुम्हारे अंदर रहे संग पल-पल पद-पद पर
भगवन्, कृपा करो ऐसा यह जमाखोर जन मान न पाए
करे नहीं यह हम पर शासन, पूरी तरह नष्ट हो जाए

**जागते रहो**

धनं न स्पन्द्रं बहुलं यो अस्मै तीव्रान्त्सोमाँ आसुनोति प्रयस्वान् ।
तस्मै शत्रून्त्सुतुकान् प्रातरह्नो नि स्वष्ट्रान् युवति हन्ति वृत्रम् ।।

ऋ० १०-४२-५

आत्मन् इन्द्र, जहां तू जागृत, वहां बहुल धन, आत्मिक रस है
होती है पवित्र संपद् ही, नहीं वृत्र का चलता बस है
ठगी, कपट, छल से अर्जित धन नीच वृत्र है, घृणित अधम है
जिनकी आत्मा जागृत उनके संमुख वृत्र अबल अक्षम है

**आवरण हटाओ**

जघ्निर्वृत्रममित्रियं सस्निर्वाजं दिवे दिवे ।
गोषा उ अश्वसा असि ।।

ऋ० ९-६१-२०

हे आत्मिक रस सोम, बहा दे मेरे जीवन में रस-धारें
हनन वृत्र का कर तू आ जा, तुझको ये सब मनुज पुकारें
जमाखोर का धन यह जग में वृत्र अमित्रिय कहलाता है
वह करता इसका हनन जो कि मनुज आत्म-रस का ज्ञाता है
आत्मिक रस से मिलता हैं बल, खिलता है यह ज्ञानेन्द्रियगण
रहता है गतिशील निरन्तर होता कर्मेन्द्रियगण गतिधन

## वृतम्

**बांट कर खाओ**

वयं जयेम त्वया युजा वृतमस्माकमंशमुदवा भरेभरे ।
अस्मभ्यमिन्द्र वरिवः सुगं कृधि प्र शत्रूणां मघवन् वृष्ण्या रुज ।।

ऋ० १-१०२-३

आत्मन् इन्द्र, बहुल संपद् से भरे रहें मेरे भण्डार
पर वे हों जग के हितकारी, वृत धन है उसका आधार
जो कि बांट कर भोगा जाता, उसको ही कहते हैं वृत धन
इसका शत्रु वृत्र है स्वार्थी, नष्ट उसे कर दे तू मघवन्
तेरे साथ रहेगा जो जन, कमी न होगी उसको धन की
मघवा दानी बन कर सेवा यहां करेंगे वे जन-जन की

**बहती सरिताएं**

आ क्षोदो महि वृतं नदीनां परिष्ठितमसृज ऊर्मिमपाम् ।
तासामनु प्रवत इन्द्र पन्थां प्रार्दयो नीचीरपसः समुद्रम् ।।

ऋ० ६-१७-१२

धन, संपद् का ऐसा अर्जन, जैसे बहती हों सरिताएं
जिनमें भरा हुआ प्रभूत जल, जिनमें लहरें उठ बल खाएं
जैसे यह सारा जल जाकर है समुद्र के बीच समाता
ऐसे वृत धन के अर्जक का धन जगती में है बंट जाता

**उदार बनो**

सत्रासाहो जनभक्षो जनं सहश्च्यवनो युध्मो जोषमुक्षितः ।
वृतंचयः सहुरिर्विक्ष्वारित इन्द्रस्य वोचं प्रकृतानि वीर्या ।।

ऋ० २-२१-३

आत्मन् इन्द्र, वीर कर्मों का तेरे जग में अन्त नहीं है
महावीर तू शत्रु-विजेता, तेरी पूजा सभी कहीं है

तेरे मार्ग-प्रदर्शन में जो रहते, होते मनुज वृतंचय
करते वे वृतधनता का अर्जन, अर्जन उनका सदा दानमय

## अर्थम्

### अर्थ और अनर्थ

अग्निर्धिया स चेतति केतुर्यज्ञस्य पूर्व्यः ।
अर्थं ह्यस्य तरणि ।।

ऋ० ३-११-३

भौतिक जग में नर की नाना हैं भौतिक आवश्यकताएं
ये उसका हैं अर्थ, यत्न से, पा इनको आनन्द मनाएं
पर साधक संकल्प-अग्नि को रखे सदा वह अपने साथ
वह विवेक का मार्ग न छोड़े, रंगे न अघ से अपने हाथ
जीवन बने यज्ञमय प्रतिपल, सर्वभूतहितरत होवे मन
अर्थ तभी है अर्थ, अन्यथा वह जाता तत्क्षण अनर्थ बन
अर्थ लक्ष्य है, पर वह तरणि बने, हम सबको पार उतारे
सुमति, सुजनता, स्वेद लिये यह नर पा सकता है सुख सारे

### दो अर्थ

परा याहि मघवन्ना च याहीन्द्र भ्रातरुभयत्रा ते अर्थम् ।
यत्रा रथस्य बृहतो निधानं विमोचनं वाजिनो रासभस्य ।।

ऋ० ३-५३-५

आत्मन् इन्द्र, सदा उद्यम में रत रह, नाना कर्मनिरत रह
तेरा अर्थ—लक्ष्य—दोनों ही स्थानों में है, दोनों को गह
एक अर्थ इस पृथ्वी पर है, एक अर्थ पृथ्वी से ऊपर
तेरा रथ दोनों तक जाए, हो जीवन में बलशाली स्वर

**ममता के पुत्र बनो**

दीर्घतमा मामतेयो जुजुर्वान् दशमे युगे ।
अपामर्थं यतीनां ब्रह्मा भवति सारथिः ।।

ऋ० १-१५८-६

जो ममता का सुत, उसके सब अपने कोई, नहीं पराया
करता है एकान्त-साधना दीर्घतमा वह बन कर आया
उसके अन्तर में करुणा का रसमय सागर है लहराता
सभी अर्थ वह पाता है फिर सबको बांट-बांट कर खाता
उसके जीवन के रथ का बन सारथि खुद ब्रह्मा है आता
उसका हृदय बृहद् बन जाता, उसमें सारा विश्व समाता
यह मानव नब्बे वर्ष युवा रहता, फिर आती तनिक जरा
दसों इन्द्रियां बस में उसके, उसके पद-पद पर सुख बिखरा

## हिरण्यम्

**हितकर और सुन्दर**

त्वं नृचक्षा असि सोम विश्वतः पवमान वृषभता वि धावसि ।
स न पवस्व वसुमद्धिरण्यवद् वयं स्याम भुवनेषु जीवसे ।।

ऋ० ९-८६-३८

संपद् है रमणीय किन्तु यह जब तक न हो विश्व हितकारी
तब तक नहीं हिरण्य कहाती, आती उसमें कान्ति न प्यारी
यह हिरण्य, धन मिला सोम से, भौतिक से मिलता है आत्मिक
तो मनुष्य वसु बनता, बसता; होता जीवन सात्त्विक तात्त्विक
हे हिरण्यकामी नर, जग में अन्य जनों का हित भी तू लख
फिर है रस की अक्षय धारा; स्वाद प्रतिक्षण मस्त हुआ चख

**सब कुछ मिले**

यद्धिरण्यं सूर्येण सुवर्णं प्रजावन्तो मनवः पूर्व ईषिरे ।
तत् त्वा चन्द्रं वर्चसा सं सृजत्यायुष्मान् भवति यो बिभर्ति ।।

अथर्व० १९-२६-२

मननशील जन मनु कहलाते, उनको सु-वर्ण हिरण्य मिलता
उत्तम संतति से उनका घर है सुरभित सुमनों-सा खिलता
निर्मल आत्मा सूर्य, निकलती उससे है जग-हित कर्म-किरण
इसको ऋषि हिरण्य कहते हैं, यह ही संसृति में असली धन
यह धन ही होता आह्लाद है, इस में ही शुभ वर्चस् लसता है
दीर्घायु मनुज वह होता, जो इसको निज में धारण करता है

**सृष्टि इंगित पर नाचे**

अस्य देवाः प्रदिशि ज्योतिरस्तु सूर्यो अग्निरुत वा हिरण्यम् ।
सपत्ना अस्मदधरे भवन्तूत्तमं नाकमधिरोहयेयम् ।।

अथर्व० १-९-२

ज्योति, सूर्य, अग्नि और हिरण्य स्थापित इस नर के जीवन में
शुद्धात्मा संकल्प लिये यह दिव्य भावना रक्खे मन में
ऐसा नर विजयी होता है, कोई शत्रु न उस पर हावी
उसके इंगित पर हैं सारे सुख ये वर्तमान औ' भावी
हित रमणीय धनों का स्वामी, सुख ही सुख उसके जीवन में
प्रतिपद आशा, प्रतिपल रस है, शत शत स्वप्न-सृष्टियां मन में

## द्युक्षम्

**द्युतिमान् बनो**

यन्मन्यसे वरेण्यमिन्द्र द्युक्षं तदा भर ।
विद्याम तस्य ते वयमकूपारस्य दावने ।।

ऋ० ५-३९-२

धन मुझको भी भूरि चाहिए, पर हो वह धन द्युक्ष कान्तिमय
नहीं पाप की हो छाया भी; भोगूं भोग मस्त हो निर्भय

आत्मन् इन्द्र, वही धन दे तू जो वरेण्य औ' द्युक्ष यहां है
बरसे तेरा दान अपार, वहीं सुख, तू हे इन्द्र जहां है

**भास्वर रथ चले**

आ तू सुशिप्र दम्पते रथं तिष्ठा हिरण्ययम् ।
अद्य द्युक्षं सचेवहि सहस्रपादमरुषं स्वस्ति गामनेहसम् ।।

अथर्व० २०-६२-१३

हे गृह-नाथ इन्द्र, हिरण्य-रथ पर तू आकर बैठ यहां पर
स्वस्थ रहें, रमणीय वस्तुएं शतशत हों जो नरहित हितकर
धन वह द्युक्ष, पुण्य की जिसमें कान्ति झिलमिलाए मनभावन
वह द्युक्ष ज्ञान का हो जो साधन, सरस, स्वस्तिकारक हो क्षण क्षण

**बरसे ! बरसे !!**

द्युक्षं सुदानुं तविषीभिरावृतं गिरिं न पुरुभोजसम् ।
द्युमन्तं वाजं शतिनं सहस्रिणं मक्षू गोमन्तमीमहे ।।

अथर्व० २०-४६-५

आत्मन् इन्द्र, पुण्य धन द्युक्ष हमारे ऊपर बरसे बरसे
सदा सबल हों, खूब दान दें, गिरि-सम भोग्य वस्तुएं सरसें
बल, धन हमें मिलें, कोई भी नहीं रोकने उनको पाए
शत, सहस्र संपद् हम पाएं, पर न सुमति-पथ बनें पराए

## धन

**समुद्र बनो**

धृतव्रतो धनदाः सोमवृद्धः स हि वामस्य वसुनः पुरुक्षुः ।
सं जग्मिरे पथ्या रायो अस्मिन्त्समुद्रे न सिन्धवो यादमानाः ।।

ऋ० ६-१६-५

आत्मन् इन्द्र, सुघृतव्रत बन तू, सत्कर्मों का सरस निकेतन
पी आत्मिक रस बढ़ तू, दे तू मुझको पद-पद पर उत्तम धन

तू सुन्दर वसु का बहुदाता, जो तू दे वह ही सुखकारी
मैं संपद् की धाराओं से पूर्ण सिन्धु, होऊं सुखचारी

**ठीक मार्ग पर चलो**

येन धनेन प्रपणं चरामि धनेन देवा धनमिच्छमानः ।
तन्मे भूयो भवतु मा कनीयोऽग्ने सातघ्नो देवान् हविषा नि षेध ।।

अथर्व० ३-१५-५

दिव्य शक्तियो, धन-इच्छुक हूं, करने खूब चला हूं अर्जन
कर व्यापार बढ़ाऊं धन मैं, दो प्रभूत धन मुझको प्रतिक्षण
कमी न धन की हो, प्रभूत हो; नष्ट नहीं होवे मेरा धन
मुझे न मार्ग-भ्रष्ट करने पाएं चमकीले पाप, प्रलोभन
रूप धरे देवों का आते, मुझे प्रलोभन वे न गिराएं
देवो, कृपा तुम्हारी उन्हें मार्ग से मेरे दूर भगाए

**धनार्जन दान के लिये**

इन्द्रमहं वणिजं चोदयामि स न ऐतु पुर एता नो अस्तु ।
नुदन्नरातिं परिपन्थिनं मृगं स ईशानो धनदा अस्तु मह्यम् ।।

अथर्व० ३-१५-१

आत्मन् इन्द्र, तुझे धन-इच्छा ? तो वाणिज्य लगन से तू कर
नाना व्यापारों, उद्योगों का तू जाल बिछा जग-सुखकर
पर अराति के बस में मत हो, दान-वृत्ति शुभ तुझे न त्यागे
स्वार्थ-वृत्ति को दूर भगा दे, वह भयभीत हिरन-सी भागे

# लक्ष्मी की आरती

**ऋग्वेद पंचम मण्डल के अन्त में परिशिष्ट रूप में आए**
**श्री सूक्तम् का पद्यानुवाद :**

जय श्री माता जय विष्णुप्रिये, जय पुण्यगृहे जय श्री माता
अग्नि जातवेदा, कर करुणा; आए माता, मैं स्तुति गाता
वह हिरण्यवर्णा स्वर्णिल है, पहने रजत स्वर्ण का हार
वह आह्लादक दीप्तिकान्तिमय लक्ष्मी जीवन का आधार ॥१॥

अग्नि जातवेदा, आ लक्ष्मी मेरे घर से कभी न जाए
मेरा घर हिरण्य, गौओं, अश्वों, पुरुषों से सदा सुहाए ॥२॥

द्रुत अश्व इन्द्रियों के मेरे तन का यह रथ प्रगति-लसित हो
शक्ति हस्तियों की हो मुझमें श्री देवी आ घर में स्थित हो ॥३॥

सुखदा हरि-लीना, हिरण्य से चहुंदिशि दीपित आर्द्रा ज्वाला
तृप्ता, तृप्तिकरी वह पद्मा, भरे स्वयं आ मेरा प्याला ॥४॥

आह्लादक तू प्रभा यशोमय देव-सेविता सदा उदार
तू पद्मा मम शरण, अलक्ष्मी सभी नष्ट हो सभी प्रकार ॥५॥

सूर्यप्रभे, तव बिल्व वनस्पति तपःसाधना से अधिजात
आन्तर बाह्य अलक्ष्मी को यह दूर करे तप में सुस्नात ॥६॥

देव-सखा जन आए, मुझको दे शत मणियां, दे शत-शत रस
प्रादुर्भूत राष्ट्र में मैं हूं, शुभ कीर्ति ऋद्धि हों रही बरस ॥७॥

नष्ट कर रहा घोर अलक्ष्मी, रे भूख प्यास हैं जिसके मल
दूर अभूति औ' असमृद्धि हों घर से; बरसे नवजीवन-जल ॥८॥

नित्य पुष्ट यह दुराधर्ष श्री, होती प्राप्त पुण्य, श्रम द्वारा
प्राणिमात्र की दिव्य ईश्वरी श्री को मैंने विनत पुकारा ॥९॥

मन में इच्छा संकल्प जगें, वाणी में सत्य सुशोभित हो
सुन्दर गौएं औ' अन्न मिले, श्री यश का राज्य विराजित हो ॥१०॥

मिट्टी से स्वेद मिला, कर्दम में खिला पद्म का शुभ वैभव
पद्ममालिनी श्री माता मम कुल में बसे लिये सुख नव-नव ॥११॥

मैं मिट्टी से स्वेद मिलाऊं वह चिक्लीत बसे मम घर में
वह देवी माता श्री को ला सदा बसाए मेरे कुल में ॥१२॥

आर्द्रा, स्वेद-सरोवर-जाता पद्ममालिनी पुष्टि-पिंगला
आह्लादक स्वर्णिल लक्ष्मी को अग्नि जातवेदा तू ले आ ॥१३॥

स्वेद-सरोवर-स्नाता आर्द्रा हेममालिनी यष्टि सुवर्णा
सूर्या स्वर्णमयी यह लक्ष्मी, अग्नि जातवेदा तू ले आ ॥१४॥

अग्नि जातवेदा तू ले आ, लक्ष्मी घर में सदा विराजे
धन प्रभूत हो, हों सब साधन, बजें सुखों के मादक बाजे ॥१५॥

जो पवित्र संयम-शोभित हो आत्मदान नर सदा करेगा
श्री-इच्छुक पन्द्रह मन्त्रों का उक्त सूक्त यह सदा जपेगा ॥१६॥

'कर्दम-जात कमल श्री का घर', यह प्रतीक है स्वेद सलिल का
विष्णु तुल्य गतिशील मनुज ही सुत है मा लक्ष्मी के कुल का ॥१७॥

'कर्दम-जात कमल' की उपमा श्री के सेवक कभी न भूलें
सुख-संपद् के, हास लास के झूले में मानव नर झूलें ॥१८॥

सब गति-साधन और पुष्टि के साधन, सभी तरह के शुभ धन
हे श्री माता, दे मुझको, मैं सदा रहूं शुचि तपःपरायण ॥१९॥

पुत्र, पौत्र, धन, धान्य, सवारी, इन सबसे मैं रहूं विराजित
हे सबकी माता लक्ष्मी, मैं आयुष्मान् बनूं सुख में स्थित ॥२०॥

अग्नि, वायु धन; सूर्य, इन्द्र धन; वसु, वरुण, बृहस्पति भी धन है
अश्विदेव धन, सब शुभ दिव्य वृत्तियां ही सुख का साधन हैं ॥२१॥

पीते सोम शिष्ट जन केवल, पीता सोम वृत्र का जेता
धन का सोम उसे ही मिलता, वह सब कुछ खुद ही ले लेता ॥२२॥

ईर्ष्या, क्रोध, लोभ, पापी मति, कृतपुण्यों से रहतीं दूर
नित्य जपें श्री-सूक्त भक्ति से, मिलता है सुख का आपूर ॥२३॥

मिट्टी-स्वेद-रचित सर में ही रहती जग-कल्याणी माता
भगवति, विष्णुप्रिये, सुमनोज्ञे, कर करुणा, मैं स्वेद बहाता ॥२४॥

देवी, लक्ष्मी, क्षमा, विष्णु-पत्नी तू अच्युत-प्रिया, माधवी
माधवप्रिया, भूमि श्री माता, हो मेरे अनुकूल हर घड़ी ॥२५॥

ज्ञान महालक्ष्मी का, ध्यान विष्णु-पत्नी का मैं हूं करता
लक्ष्मी मुझे प्रेरणा दे, मैं सत्पथ पर श्रम करता, बढ़ता ॥२६॥

श्री देवी माता है, इसका एक पुत्र आनन्द कहाता
स्वेद-जनित-कर्दम ऋषि इसका पुत्र दूसरा यहां सुहाता ॥२७॥

सबको श्री देने वाला है पुत्र तीसरा ऋषि जग-विश्रुत
है चिक्लीत पुत्र चौथा ऋषि जो मिट्टी में नव-सर्जन-रत ॥२८॥

ऋण रोगादि क्लेश, दरिद्रता, पाप, भूख, अपमृत्यु, शोक भय
मनस्ताप, सब नष्ट सदा हों; जीवन में विचरूं हो निर्भय ॥२९॥

मिले दीर्घ आयु, तेज, शुभ धन धान्य मिले, सुखसाज विराजे
श्री माता की परम दया से बजे सुखों के चहुंदिशि बाजे ॥३०॥

जय श्री माता जय विष्णुप्रिये जय पुण्यगृहे जय श्री माता
अग्नि जातवेदा, कर करुणा; आए माता, मैं स्तुति गाता ॥

(ऋ० खिल सूक्त, ११)

—समाप्त—

## वंश-वृक्षः

बन्सोमल

खुशालराय

कन्हैयालाल

देवीसहाय

जंगलीमल (सुखदेवसहाय)

श्यामसुन्दरलाल

राधेश्याम (मनोहर विद्यालंकार)

विक्रमादित्य — विवेककुमार

## प्राप्ति-स्थान

१. श्री विवेककुमार
श्री कन्हैयालाल देवीसहाय
तम्बाकू के व्यापारी
३४६, चावड़ी बाज़ार, दिल्ली-६
फ़ोन २६७५८६

२. श्री राधेश्याम
श्री श्यामसुन्दर राधेश्याम
सूत के व्यापारी
५२२, ईश्वर भवन, खारी बावली, दिल्ली-६
फ़ोन २६७९७४

३. श्री विक्रमादित्य बर्मन
श्री वि० वि० कुमार एण्ड कं०
किराने के व्यापारी
५२२, ईश्वर भवन, खारी बावली, दिल्ली-६
फोन २६७९७४